कहती—"जिस देश में पुरुष भी गुलाम हो, उसमें स्त्री होने से मर जाना अच्छा है।"

उसकी बात शायद सच भी थी। चीन की दशा उन दिनों बहुत बुरी थी—अशान्ति सब ओर फैली हुई थी। इधर कैन्टन में सनयात-सेन अपनी सेना का संगठन कर रहे थे। उधर से समाचार आया था कि मंचूरिया से सम्राट् का सेनापति युवान शिकाई बहुत बड़ी सेना लेकर आ रहा है। कैन्टन की औद्योगिक अशान्ति का स्थान अब एक नए प्रकार के संजीवन ने ले लिया। जिधर आँख उठती, उधर ही लोग वर्दियाँ पहने नज़र आते। कैन्टन-सेना स्वयंसेवी थी, युवान शिकाई की सेना में सब ही वेतन पाकर काम करते थे। कैन्टन-सेना के सैनिकों के आगे साम्य का आदर्श था, युवान शिकाई के आगे व्यक्तिगत लाभ का। कैन्टन-सैनिकों के हृदय में प्रजातन्त्र की चाह थी, युवान शिकाई के सैनिक साम्राज्यवाद की हिली हुई नीव फिर से जमाना चाहते थे। कैन्टन की सेना विश्वास के कारण लड़ती थी, युवान शिकाई की लोभ के कारण। पर कैन्टन के सैनिक बहुत थोड़े थे, और उनके विरुद्ध युवान शिकाई एक शस्त्रवेष्टित प्रलय-लहरी लिए बढ़ा आ रहा था। उन थोड़े से गुप्तचरों को दिन-रात अनवरत काम करना पड़ता था; कभी इधर, कभी उधर; कभी सन्देश पहुँचाना, कभी ख़बरें लाना—कभी-कभी एक-एक रात में चालीस-चालीस मील तक पैदल चलना पड़ जाता था; पर उनके सामने जो आदर्श था, उनके हृदय में जो दीप्ति थी, वह उन्हें

प्रोत्साहित करती, उन्हे शक्ति प्रदान करती, उन्हे विमुख होने से बचाती थी।

पर सब ही के हृदय मे वह आदर्श--वह दीप्ति नहीं थी। कुछ व्यक्ति ऐसे भी थे, जिनके हृदय में दूसरी इच्छाओं, दूसरी आशाओ, दूसरी स्मृतियो ने घर कर रखा था। जिनका ध्यान युवान शिकाई की प्रगति की ओर नहीं, प्रणय की प्रगति की ओर था; जिनके मन मे दृढ़ विश्वास का आलोक नहीं, विरह का प्रज्ज्वलन था। पर जिस तरह कसौटी पर चढ़ने से पहले सभी धातुएँ सोने की तरह सम्मानित होती हैं, उसी तरह वे भी संघर्ष से पहले सच्चे वीरों में गिने जाते थे। जिस महान परीक्षा से पृथक्करण होना था, वह अभी आरम्भ नहीं हुई थी।

   

वह नित्यप्रति जब उठकर अपनी मर्दानी वर्दी पहनती, तो किसी अनियन्त्रित शक्ति से प्रार्थना किया करती—"शक्ति! मुझे इतनी दृढ़ता दे कि मैं उस आनेवाली परीक्षा में उत्तीर्ण हो सकूँ। मै स्नेह से वंचित रही हूँ, अनाथिनी हूँ, प्रेम करने का अधिकार मुझे नहीं है—मैं दासी हूँ। कीर्ति की मुझे इच्छा नही है—गुलाम की क्या कीर्ति; पर मुझे पथ-भ्रष्ट न करना, मुझे विश्वास के अयोग्य न बना देना।"

फिर वह शान्त होकर अपने तम्बू से बाहर निकल आती, और दिन-भर दत्तचित्त होकर अपना काम करती। दिन मे उसे कभी अनिश्चय का, अविश्वास का, कातरता का अनुभव न

होता। सभी उसके प्रशस्त ललाट, उसके प्रोज्वल नेत्र, उसके तेजोमय मुख को देखकर विस्मित रह जाते।

  

घनघोर वर्षा हो रही थी। पाँच दिन से वह अविरल जल-धारा नहीं रुकी थी। वह पीतवर्णा, कृशकाया सीक्यांग आज घहर-घहर करती हुई बह रही थी। उसका पाट पहले से दुगना हो गया था, और रंग बदलकर लालिमामय हो रहा था। उसके किनारे, वहीं जहाँ दस वर्ष पहले अंगरेज़ और जर्मन सेना ने एक छोटे-से गाँव को अधिवासियों-सहित जला दिया था, आज एक बड़ा फौजी शिविर था, और कितनी ही छोटी-छोटी छोलदारियाँ इधर-उधर लग रही थीं।

वर्षा हो रही थी, पर केन्टन की सेना के उस शिविर में उसकी बिलकुल उपेक्षा थी। कितने ही सैनिक चुपचाप अपने स्थानों पर खड़े पहरा दे रहे थे। उनकी वर्दियाँ भीग गई थी। बूट कीचड़ से सन गए थे। हाथों की उँगलियों पर झुर्रियाँ पड़ गई थीं; पर वे अपने स्थानों पर सावधान खड़े थे।

रात बहुत बीत चुकी थी, छोलदारियों में अँधेरा था। केवल बीचवाले एक बड़े तम्बू में प्रकाश था। उसके बाहर बहुत से पहरेदार थे। वे एक दूसरे के सामने खड़े थे। फिर भी कोई किसी से बात नहीं कर रहा था..

एकाएक भीतर से आवाज़ आई—"केनलुन!"

एक पहरेदार अन्दर गया, और क्षण-भर में बाहर आकर छोलदारियों की ओर चला गया।

थोड़ी देर में वह लौट आया। अब वह अकेला न था। उसके साथ थी एक स्त्री, जिसका शरीर एक भूरे फौजी कम्बल से ढँका था, पर सिर खुला था, उसपर केश कटे हुए थे।

दोनों अन्दर चले गए।

अन्दर एक बड़े गैस-लैम्प के प्रकाश में चार-पाँच अफ़सर बैठे हुए थे। एक कुछ चिट्ठियाँ पढ़ रहा था। एक ने दो-तीन नक्शे अपने आगे बिछा रखे थे, और उन्हें ध्यान से देख रहा था--कभी-कभी पेंसिल से उनपर चिह्न भी लगा देता था। एक और बैठा कुछ लिख रहा था। उसकी वर्दी की ओर देखने से मालूम पड़ता था कि वह कर्नल था। और बाकी सब उससे छोटे पद के थे। पहरेदार और वह स्त्री कर्नल के आगे सलाम करके खड़े हो गए। उसने कुछ देर ध्यान से स्त्री की ओर देखा, और बोला--"नम्बर ४७४ ?"

स्त्री ने शान्त-भाव से उत्तर दिया—"जी हाँ।"

"तुम कैन्टन से डायना पेइफ़ू का घर जानती हो ?"

"जी हाँ, वे नदी के किनारे ही एक लाल मकान में रहती है।"

"हाँ।"

कर्नल ने एक पत्र निकाला, और उसपर मुहर लगाकर उसे दे दिया। फिर कहा--"नम्बर ४७४, यह पत्र उन्हे पहुँचाना है।"

"कब तक ?"

"वैसे तो कोई जल्दी नहीं है, पर बाढ़ आ रही है, शायद रात-रात में रास्ता बन्द हो जाय।"

"बहुत अच्छा।"--कहकर वह जाने लगी।

जो व्यक्ति नक्शा देख रहा था, उसने कहा—"कर्नल, यहाँ से कैन्टन के रास्ते में तो युवान शिकाई की सेना पहुँच रही है।"

"हाँ, मुझे याद आ गया। नम्बर ४७४।"

"जी हाँ।"

"हाँकाऊ से समाचार लेकर तुम्हीं आई थी न ?"

"जी हाँ।"

"फिर तुम्हें पूरी स्थिति मालूम ही है। अपने साथ दस चुने हुए आदमी लेती जाओ।"

"बहुत अच्छा।"

"तुम्हारे पास वह जासूस का चिह्न है ?"

"नहीं, मैंने हाँकाऊ से आते ही उसे वापस कर दिया था। अब आप दे दें।"

कर्नल ने जेब में से चाँदी का बना हुआ एक छोटा-सा चीनी अजगर निकाला, और देते हुए बोला—"हमें तुमपर पूरा विश्वास है।"

उस स्त्री ने कोई उत्तर नहीं दिया। वह चुपचाप विचित्र चिह्न लेकर सलाम करके चली गई। कर्नल ने लिखना बन्द कर दिया। एक हल्की-सी सन्तुष्ट हँसी उसके मुँहपर दौड़ गई।

  

"क्या बात थी, हारिति ?"

"कुछ नहीं, एक दौड़ और लगानी होगी।"

"कहाँ की ?"

"कैन्टन।"

"पर अभी कल ही तो तुम हॉकाऊ से आई थीं ?"

"तो क्या ? काम तो करना ही होता है।"

"यह ९० मील अकेली ही जाओगी ?"

"नहीं, साथ दस आदमी और जायँगे।"

"पर जो बाढ़ आ रही है—"

"उससे आगे बढ़ना होगा। अगर कैन्टन का पुल पार कर लूँगी, तो हमारी जीत है।"

"और अगर न कर पाई तो ?"

"तैरना जानती हूँ—मछुओं के यहाँ पली हुई हूँ।"

"हारिति ?"

"हाँ, क्या है ?"

"मुझे साथ ले चलोगी ?"

"क्यों ?"

"यों ही तुम्हारे साथ जाने को जी चाहता है।"

"पर फिर मेरे बाद यहाँ किसी की जरूरत हुई तो ?"

"तुम वापस नहीं आओगी ?"

"पता नहीं। कैन्टन में जो आज्ञा मिलेगी, वही माननी

होगी। फिर शायद यहाँ से तुमको भी जाना पड़े—युवान शिकाई बहुत पास आ पहुँचा है।"

'फिर तो तुम नहीं आओगी, हारिति !"

हारिति कुछ बोली नहीं। उसने चुपचाप अपनी मर्दानी वर्दी पहनी, और कोट के अन्दर वह चीनी अजगर लगा लिया। फिर बिना कुछ कहे ही वह छोलदारी से बाहर निकल गई।

   

"कानयिन ! कानयिन !"

"कौन है ?"

"मैं हूँ, हारिति।"

"इस समय क्या काम है, हारिति ?"

"काम मिला है, अभी जाना होगा। वर्दी पहनकर बाहर आओ।"

"इतनी रातको काम ? कितनी दूर जाना है ?"

"बहुत दूर। समय नहीं है, जल्दी करो।";

"लो, आया, और कौन साथ जायगा ?"

"तुम्हीं नौ आदमी चुनकर ले आओ—मैं घोड़े चुनने जाती हूँ।"

"अच्छा, मैं फाटक पर अभी पहुँचता हूँ; पर इतने आदमी क्या होंगे ?"

हारिति ने धीरे से कहा—"रास्ते में युवान शिकाई की सेना से मुठभेड़ की आशंका है।"

"अच्छा, फिर तो पूरी तैयारी करनी होगी ?"

"हाँ, पर जल्दी।"

हारिति चली गई। उसके बाद छोलदारी के अन्दर से बहुत कोमल ध्वनि आई—"हारिति, हारिति, कितनी दृढ़ हो तुम ? मैं कभी तुम्हारी बराबरी कर सकूँगा ?"

हारिति वहाँ सुनने को या उत्तर देने को नहीं खड़ी थी।

   

वर्षा अभी भी हो रही थी। सीक्यांग का नाद घोरतर होता जा रहा था। उसकी अरुणिमा बढ़ती जा रही थी ..

वे ग्यारह व्यक्ति रास ढीली किये, घोड़े दौड़ाए जा रहे थे। कोई कुछ बोलता नहीं था, पर हर एक के मन में न-जाने क्या-क्या विचार उठकर बैठ जाते थे। किसी के हृदय में भय न था, पर कितने चौकन्ने होकर वे चारों ओर देखते जाते थे !

वर्षा की और नदी की ध्वनि में उन घोड़ों के दौड़ने की ध्वनि डूब गई थी। उनकी प्रगति काल के प्रवाह की तरह रवहीन किन्तु अविराम मालूम हो रही थी। किसी महती कामना की प्रतिच्छाया की तरह शान्त, किसी बे-रोक मशीन की तरह नियन्त्रित, वे घोड़े जा रहे थे। और उनके सवार धीरे-धीरे हिसाब लगाते जाते थे कि इस गति से कब पुल पार करेंगे—करेंगे भी या नहीं .

नदी भी बढ़ी चली जा रही थी। उसके प्रवाह में दर्प था, अवमानना थी, सिंह का गर्जन था, और थी प्रकाण्ड प्रलय-

कामना। थोड़ों के उस क्षुद्र प्रयत्न को कितनी उपेक्षा से देख रही थी वह, और मानो हँसकर कह रही थी—प्रकृति के प्रवाह को ललकारोगे, जीतोगे, तुम !

   

"हारिति, कुछ सुनाई पड़ता है ?"

"नहीं। क्या है ?"

"मुझे भ्रम हुआ कि मैंने कहीं गोली चलने की आवाज़ सुनी थी।"

"सम्भव है। हमारा सब सामान तो ठीक है न ?"

"हाँ, चिन्ता की कोई बात नहीं।"

क्षण-भर शान्ति।

"कानयिन, वह देखते हो ?"

"किधर ?"

"वह दाहनी ओर। कहीं आग का प्रकाश है।"

"हाँ, हाँ—"

"वह है शत्रु का शिविर।"

"हमने गोलियाँ भर रखी हैं। कितनी दूर और जाना है ?"

"अभी बहुत है—कोई ३५ मील।"

"पुल कितनी दूर है ?"

"तीस मील।"

फिर क्षण-भर शान्ति।

"कानयिन, साथियों को सावधान कर दो। लड़ाई होगी। वे घुड़सवार हमसे भिड़ने आ रहे हैं।"

"रुककर लड़ना होगा?"

"नहीं। रुकने का समय नहीं है। हम बढ़ते जायँगे।"

"पर—"

"क्या?"

"हमारे घोड़े थक गए हैं।"

"फिर?"

"हमें रुककर लड़ना चाहिए, और उनके घोड़े छीन लेने चाहिए।"

"और अगर हमारे घोड़े भी मारे गए तो?"

"घोड़ों पर से उतर कर अलग हटकर लड़ेंगे, उन्हें बचा लेंगे।"

"वे बहुत आदमी हैं, हम थोड़े।"

"वे वेतन के लिए लड़ते हैं, जान देने के लिए नहीं।"

"अच्छा, जैसा तुम उचित समझो।"

घोड़े रुक गए। उन्हें इकट्ठा खड़ा कर दिया गया। हारिति उनके पास खड़ी हो गई। कानयिन और उसके साथी कुछ आगे हटकर खड़े हो गए।

ठाँय! ठाँय! ठाँय!

एक साथ ही दस गोलियाँ चल गईं। आक्रमणकारियों ने

अपने घोड़े रोक लिए, और अन्धकार मे देखने की चेष्टा करने लगे कि गोलियाँ कहाँ से आई थीं।

ठाँय ! ठाँय ! ठाँय !

फिर दस गोलियाँ छूटीं। अब की बार उत्तर आया।

हारिति चुपचाप देख रही थी। जब शत्रु-पक्ष की ओर से बौछार आती, तब वह कुछ चिन्तित होकर पूछती—"कानयिन, कहाँ हो तुम ?" और वह हँसकर उत्तर देता—"हारिति, हमारी जीत होगी।" फिर वह शान्त हो जाती थी।

एकाएक गोली चलनी बन्द हो गई। कानयिन बोला—"हारिति, वे भाग रहे है—हम घोड़े पकड़े लेते है !"

थोड़ी देर में आठ नए घोड़े एकत्रित हो गए। हारिति, कानयिन और पाँच अन्य व्यक्तियों ने घोड़े बदल लिए। बाकी उस लड़ाई मे खेत रहे थे

"कानयिन, अपने घोड़ों का क्या करना होगा ?"

"यहीं छोड़ दिए जायँ ?"

"शत्रुओं के लिए ? नही, उन्हे खाली साथ ले चलेंगे !"

"और जो न दौड़ सकते हो ?"

"उन्हे गोली मार देंगे।"

"हारिति !"

"क्या है ?"

"कुछ नही, चलो।"

फिर वही होड़, वही सीक्यांग के प्रवाह से प्रतियोगिता, वही निःशब्द प्रगति

   

"हारिति !"

"क्या है ?"

"वे फिर आ रहे है।"

"आने दो। अब रुकना नही होगा।"

" एक बात कहूँ ?"

" कहो।"

" तुम आगे चली जाओ, हम रुककर उनसे युद्ध करते है।"

" क्यो ?"

" अबकी बार उन्हे भगा नही सकेंगे, कुछ देर रोक ही पाएँगे।"

" फिर क्या होगा ?"

" होगा क्या ? यदि रोक सकेंगे, तो अच्छा। नही तो—"

" नही तो क्या ?"

" मै फिर तुम से आ मिलूँगा।"

क्षण-भर निस्तब्धता।

" कानयिन !"

" हारिति !"

" तुम ठीक कहते हो, मै अकेली ही जाती हूँ।"

" जाओ। शायद मैं फिर आ मिलूँ।"

"शायद—"

   

रात्रि के अन्धकार का रूप कुछ बदलने लगा था। बादल अब भी घिरे हुए थे। वर्षा अब भी हो रही थी। पर जहाँ पहले एकदम निविड़ अन्धकार था, वहाँ अब कुछ भूरा, कुछ सफेद, मिश्रित-सा अन्धकार हो गया था। और धरती पर से भाप उठ कर जमने लग गई थी। पहले की प्रगाढ़ नीलिमा में जो वस्तुएँ कुछ अस्पष्ट दीखती थीं, वे अब एकदम लुप्त हो गई थीं। अभी उषा के लालिमामय आगमन में बहुत देर थी। सीक्यांग का पुल भी अभी दस मील दूर था। हारिति थक गई थी। उसका घोड़ा भी थक गया था। और उन बिछुड़े हुए साथियों की, कानयिन की, स्मृति उसे खिन्न कर रही थी; पर उसके हृदय में जो शक्ति थी, जिसके आगे उसने इतनी बार दृढ़ता की भिक्षा माँगी थी, वह शक्ति आज उसकी सहायता कर रही थी, उसके शरीर में नई स्फूर्ति का सञ्चालन कर रही थी। उसने घोड़े की गति धीमी नहीं की थी; जिस गति से यात्रा का आरम्भ किया था, उसी से अब भी चली जा रही थी। उसके पीछे एक और सवार चला आ रहा था; पर उसे इसका ध्यान न था। वह पीछे नहीं देखती थी, न उसे पीछे से घोड़े की टाप सुन पड़ती थी। उसका ध्यान उस क्रमशः घटते हुए दस मील के अन्तर पर स्थिर थी।

वह सवार धीरे-धीरे पास आ रहा था। जब वह कुछ ही पीछे रह गया, तब उसने पुकारा—"हारिति, मैं आ गया।"

हारिति के मुखपर प्रसन्नता की रेखा दौड़ गई, पर उसने घोड़े को रोका नही। जब कानयिन बिलकुल उसके बराबर आ गया, तब उसने पूछा—"कानियन्न, बाकी साथी कहाँ रहे ?"

कानयिन ने बिना उसकी ओर देखे ही उत्तर दिया—"वे रहे ही नहीं।"

बहुत देर तक दोनो चुपचाप बढ़ते गए। फिर हारिति बोली—"और घोड़े ?"

"मर गए। मै भी दूसरा घोड़ा लेकर पहुँच पाया हूँ।"

"शत्रु कहाँ हैं ?"

"बहुत पीछे रह गए है।"

"फिर मुठभेड़ की सम्भावना है ?"

"अवश्य।"

"क्यों ?"

"उन्हे शक हो गया है कि हम पत्र-वाहक है, और हमसे कुछ पाने की आशा है।"

हारिति कुछ हँसी। "कुछ पा लेने की आशा ! कितने मूर्ख है वे !"

"क्यों ?"

"कैन्टन के सैनिक रुपये के लिए विश्वास नही बेचते !"

कुछ देर चुप रहकर कानयिन बोला—"हारिति, कैसी रहस्यमयी स्त्री हो तुम ! अगर—"

"देखो कानयिन, ऐसी बातो से मुझे दुःख होता है।"

"क्यों ?"

"हम गुलाम हैं। हमें अपने आदर्श के अतिरिक्त किसी बात का ध्यान करने का अधिकार नहीं है।"

कानयिन ने धीमे स्वर में कहा—"सच कहती हो, हारिति ! मैं बार-बार भूल जाता हूँ।" और फिर चुप हो गया।

   

"दो मील।"

"पर हम इतना जा पाएँगे, हारिति ! वह देखो, शत्रु कितना पास आ गए हैं।"

"कोई चिन्ता नहीं। हम पुल पार कर लेंगे, फिर इनका डर नहीं रहेगा।"

"पर पुल तक के दो मील..."

"गति तेज़ कर दो। अब तो इन्हे रोकने का भी प्रयत्न नहीं कर सकते।"

"मेरे पास पाँच भरे हुए पिस्तौल है, और यह बन्दूक तो है ही।"

"पाँच पिस्तौल !"

"हाँ, अपने साथियो का उठा लाया हूँ।"

"दो मुझे दे दो। शायद—"

कानियन ने जेब से निकालकर दो पिस्तौल उसे पकड़ा दिए। उसने उन्हे अपने कोट मे डाल लिया, और बोली—"अगर

निर्णय ही करना होगा, तो पुल पर करेंगे। वहाँ बना-बनाया मोर्चा मिल जायगा।"

"पर दो आदमी मोर्चे की क्या रक्षा करेंगे?"

"शायद पार निकल सकें। नहीं तो—"

"क्या?"

"इतने दिन सीक्यांग के ऊपर रही हूँ, आज उसके नीचे तो आश्रय मिल ही जायगा।"

"हारिति!"

"वह देखो क्वानयिन सामने! पुल आ गया।"

"प्रजातन्त्र की जय!"

प्राची दिशा से बादलों को चीरकर फीका पीला-सा प्रकाश निकल रहा था। उसके सामने ही सीक्यांग के प्रमत्त प्रवाह के ऊपर पुलका जँगला दीख रहा था। कितना विमुग्धकारी था वह दृश्य, और साथ ही कितना निराशापूर्ण! नदी की सतह पुल की पटरियों को छू रही थी। कभी-कभी किसी लहर का पानी पुल के ऊपर से भी छलक जाता था। और ठीक मध्य में, जहाँ नदी का प्रवाह सब से अधिक था, पुल का एक अंश टूटकर बह गया था। दोनों ओर से दो पटरियाँ आतीं, और बीच मे लगभग २०-२२ फ़ुट का खुला स्थान छोड़कर ही समाप्त हो जातीं। उस स्थान में केवल विपुल जल-प्रवाह का गर्जन और उसकी अथाह अरुणिमा ही थी।

"हारिति, वह देखो, क्या है!"

"मैने देख लिया है।"

"अब क्या करना होगा ?"

हारिति ने कुछ उत्तर नहीं दिया। रास खींचकर घोड़ा रोक लिया। क्वानयिन ने भी उसका अनुसरण किया। हारिति ने मुड़कर पीछे की ओर देखा, शत्रु अभी आध मील दूर थे। क्षण-भर वह अनिश्चित खड़ी रही ; फिर बोली "क्वानयिन, हमारी परीक्षा का समय आ गया है।"

क्वानयिन कुछ नहीं बोला। प्रतीक्षा के भाव से हारिति के मुख की ओर देखने लगा। हारिति घोड़े पर से उतर पड़ी। क्वानयिन ने भी उतरते हुए पूछा—"क्या करोगी ?"

"बताती हूँ।" कहकर वह अपने पुराने घोड़े पर सवार हो गई। "देखो क्वानयिन, तुम यहाँ खड़े होकर मोर्चा लेना, मै जा रही हूँ।"

"कहाँ ?"

"पार।"

"कैसे ?"

"कूदकर।"

"कूदकर ! यह तुमसे नहीं होगा, हारिति ! तुम्हारा घोड़ा भी तो थका हुआ है।"

"मैंने निश्चय कर लिया है। और कोई उपाय नहीं।"

क्वानयिन ने अनिच्छा से कहा—"तो नया घोड़ा ही ले जातीं।"

"उसका मुझे अभ्यास नहीं। पुराना घोड़ा ही ले जाना होगा !"

हारिति ने जल्दी से अपना कोट उतारा और पिस्तौल क्वानयिन को दे दिए। वह चाँदी का अजगर चिह्न उसने अपनी कमीज़ मे लगा लिया, और पत्र को अच्छी तरह लपेटकर कमरबन्द से रख लिया।

"हारिति, यह क्या कर रही हो ?"

"शायद कूद न पाऊँ, व्यर्थ का भार नहीं रखना चाहिए।"

"हारिति, क्या यह विदा है ?"

"हाँ। वह देखो, शत्रु आ रहे है। मुझे विदा दो।"

"तुम्हारे बाद मुझे क्या करना होगा ?"

हारिति क्षण-भर स्थिर दृष्टि से क्वानयिन की ओर देखती रही। फिर बोली—"शायद कुछ भी नहीं करना होगा। अगर—अगर बच गए, तो पार कूद आना, और क्या करोगे ?"

"जाओ, हारिति, जाओ। तुम वीर हो, मै भी अधीर न होऊँगा।"

हारिति ने झुककर घोड़े का गला थपथपाया, और बोली—"बन्धु, अब मैं फिर वही अनाथिनी रह गई हूँ। मेरी मदद करना।" उसने घोड़े को ऐंड़ लगाई, रास ढीली कर दी। घोड़ा उन गीली पटरियों पर दौड़ा। हारिति कुछ आगे झुकी।

ठाँय ! ठाँय ! ठाँय !

शत्रु पहुँच गए। क्वानयिन हारिति को कूदते हुए भी नहीं

देख पाया। उसने शत्रुओं का बन्दूक से जवाब दिया, और फिर पिस्तौल उठा ली।

क्षण-भर के लिए आक्रमणकारी रुक गये। क्वानयिन ने घूमकर देखा।

पुल की पटरियाँ दोनों ओर खाली थीं। उसने देखा, हारिति के घोड़े के अगले पैर पुल के टूटे हुए भाग के उस पार की पटरियों पर पड़े, किन्तु पिछले पैर नीचे स्तम्भ में टकराए, फिसले, और फिर घोड़े समेत हारिति उसी अथाह अरुणिमा में गिर गई।

क्वानयिन धीरे-धीरे पुल पर हटने लगा। शत्रु आगे बढ़ते आ रहे थे। उस खुले स्थान में क्वानयिन ने देखा, हारिति का घोड़ा अभी डूबा नहीं था, एक बहुत बड़े भँवर में फँसकर घूम रहा था। तैरकर निकलने की उसकी सारी चेष्टाएँ निष्फल हो रही थीं, और हारिति उसपर बैठी शायद कुछ सोच रही थी।

क्वानयिन ने चाहा, मैं भी कूद पड़ूँ, शायद उसे बचा पाऊँ। फिर उसे हारिति के शब्द याद आए—"हमारी परीक्षा का समय आ गया।" उसने मन-ही-मन कहा—"हारिति, हमारे कर्तव्य अलग-अलग हैं। तुम अपना करो, मैं अपना। मैं शत्रु को रोकता हूँ, तुम्हें कैसे बचाऊँ?" फिर वह एकाग्र होकर निशाना लगाने लगा, और युवान शिकाई के सैनिकों को उड़ाने लगा।

  

हारिति सँभलकर उठी, और घोड़े की पीठ पर खड़ी होकर बोली—"बन्धु, तुमने तो मेरी सहायता की, अब मैं तुम्हे छोड़

कर जा रही हूँ।" फिर उसने एक लम्बी साँस ली, और उछलकर पानी मे कूद पड़ी—भँवर के बाहर।

गोलियाँ अभी चल रही थीं। एक गोली कानयिन के कंधे मे लगी, एक पैर मे। उसने अब शत्रु की चिन्ता छोड़ दी। उसकी आँखें हारिति को ढूँढ़ने लगी। पुल से कुछ दूर उसने देखा, एक केशहीन सिर। हारिति तैरती जा रही थी। घोड़े का कही पता न था।

कानयिन ने कहा—"हारिति, मेरा काम पूरा हुआ।"

उसने पिस्तौल उठाई, और अपने माथे के पास रखी। फिर—

"प्रजातन्त्र की जय!"

जब शत्रु वहाँ पहुँचे, तो कानयिन का प्राणहीन शरीर वहाँ पड़ा था। उसके मुख पर विजय का गर्व था। उन्होने जल्दी-जल्दी उसके कपड़ो की तलाशी ली, फिर धीरे-धीरे ली। कुछ न मिला। क्रुद्ध होकर उन्होने ठोकरें मार-मारकर उसके शरीर को नदी मे गिरा दिया। वह कुछ देर चक्कर खाकर डूब गया। कुछ बुलबुले उठे, फिर सीक्यांग का प्रवाह पूर्ववत् हो गया। युवान शिकाई के सैनिको ने देखा कि दूर पानी मे कोई तैर रहा है। उन्होने उसका ही निशाना लेकर गोलियाँ चलानी प्रारम्भ कर दी। कितनी ही देर तक वे गोलियाँ चलाते रहे। धीरे-धीरे उस व्यक्ति का दीखना बन्द हो गया, शायद डूब गया, या उस अनियन्त्रित प्रवाह मे बह गया। वे लौट गए।

  

कैन्टन के बाहर, सीक्यांग के किनारे, बहुत से मछुए आकर बैठे हुए थे। कुछ पकड़ने की आशा से नहीं, केवल इसी चिन्ता का निवारण करने के लिए कि बाढ़ कब उतरेगी। सूर्य का उदय हो गया था। बादल फट रहे थे। वर्षा का अन्त होनेवाला था, पर नदी में पानी अभी बढ़ता जा रहा था, और वे मछुए बैठकर देख रहे थे। कोई कह रहा था--"बाढ़ से एक फ़ायदा है। युवान शिकाई इस पार नहीं आ सकेगा।"

कोई और पूछ रहा था—"सुना है, युवान शिकाई की सेना कुल पचास मील दूर रह गई है। क्या यह ठीक बात है?"

एक तीसरा बोला--"हमारी सेना में बहुत अच्छे-अच्छे आदमी हैं। हमारी हार नहीं हो सकती।"

दूर कहीं कोलाहल हुआ--"वह देखो, क्या है? कोई मरा हुआ जानवर बह रहा है! नहीं-नहीं, यह तो आदमी है, आदमी।"

सब लोग उधर देखने लगे। फिर कहीं से दो आदमी, एक छोटी-सी नाव पर बैठकर, तीव्र गति से उधर चले। उन्होंने दो-तीन बार जाल डाला, पर असफल हुए। फिर किनारे पर खड़े दर्शकों ने देखा कि वे दोनों धीरे-धीरे कुछ खींच रहे हैं।

थोड़ी देर में उन्होंने एक शरीर निकालकर नाव में रखा और किनारे चले आए।

दर्शकों की भीड़ लग गई। सब अपने-अपने मत का दिग्दर्शन करने लगे।

"कैसा बाँका जवान है।"

"अभी बिलकुल बच्चा है।"

"वह देखो, बाँह से ख़ून निकल रहा है।"

"फौजी वर्दी पहने हुए है।"

"युवान शिकाई का आदमी तो नहीं है?"

"नहीं, सिर पर चोटी नहीं है, कैन्टन का ही सिपाही होगा।"

"यह बाँह में गोली लगी है।"

"कितना ख़ून बह गया है, पीला पड़ गया है।"

"मर गया है।"

"नहीं, अभी जीता है।"

वह शरीर कुछ हिला, फिर उसने आँखें खोलीं. "मैं कहाँ हूँ?"

"यह है कैन्टन। कहाँ से आ रहे हो?"

"कैन्टन, वह लाल मकान!"

आँखें फिर बन्द हो गईं। थोड़ी देर बाद शरीर में कंपन हुआ, आँखे खुलीं। उनमें एक विचित्र तेज था।

"मुझे उठाकर ले चलो।"

"कहाँ?"

"वह बड़ा मकान--डायना पेइफ़ का--उसमें!" वे उसे उठा कर सावधानी से धीरे-धीरे ले चले।

"जल्दी! जल्दी!"

वे तेज़ चलने लगे, तब भी उसे सन्तोष न हुआ।

"और जल्दी !"

वे दौड़ने लगे।

थोड़ी देर में उस मकान के सामने पहुँच गए। वह शरीर फिर संज्ञाशून्य हो गया था।

उसने धीरे-धीरे आँखें खोलीं। वह एक बड़े सुन्दर कमरे में सोफे पर पड़ी हुई थी। पास एक स्त्री खड़ी थी। आँखें खुलती देखकर उसने चिन्तित स्वर में पूछा—"अब कैसा हाल है?"

हारिति ने प्रश्न का उत्तर नहीं दिया। बोली—"आप ही डायना पेड्फू हैं?"

"हाँ, कहिए!"

"आप के लिए एक पत्र है।"—हारिति ने पत्र निकालने का प्रयत्न किया, पर हाथों में शक्ति नहीं थी। अपने कमरबन्द की ओर इंगित करके ही वह रह गई।

डायना ने स्वयं पत्र निकाला, और खोला। उसका मुख लाल हो गया। आँखें लज्जा से कुछ झुक गईं। उसने पत्र को चूम लिया, और धीरे से कहा—"प्रियतम!"

हारिति देख रही थी। यह दृश्य देखकर उसके नेत्रों का तेज एकाएक बुझ गया। उसने आँखें मूँद लीं। दो-तीन चित्र उसके आगे दौड़ गए—दो-तीन स्मृतियाँ—वे मरते हुए बन्धु—वह दीन घोड़ा—कानयिन और उसके शब्द—"हारिति, हमारी जीत होगी।" "हारिति, क्या यह विदा है?" "जाओ, हारिति, जाओ। तुम वीर हो—मैं भी अधीर नहीं होऊँगा।"

व्यथा की एक रेखा उसके मुख पर दौड़ गई। यही था काम, जिसके लिए उसने इतनी मेहनत की थी; यही थी सेवा, जिसके लिए उसने इतना वलिदान किया था; यही था अनुष्ठान, जिसकी पूर्ति के लिए उसने उस घोड़े की, उन वन्धुओं की, और क्वानयिन—क्वानियन की आहुति दी थी—यह प्रेम-प्रवंचना !

हारिति को मालूम हुआ, उसका गला घुट रहा है। उसके निर्वल शरीर में एकाएक स्फूर्ति आ गई। उसने एक झटके में अपनी मोटी कमीज फाड़ डाली। उसके मुख पर एक आन्तरिक विचार-तरंग की झलक, एक हलकी-सी हँसी छा गई—एक हँसी, जिसमें सफलता की शान्ति नहीं थी, विजय का गर्व नहीं था, था केवल एक भयंकर उपहासमय तिरस्कार।

डायना ने उसकी ओर देखा और चौंकी। उसके मुख पर से वह अनुराग की आभा वुझ गई। हारिति के वक्ष की ओर देखती हुई विस्मित, चिन्तित, भीत-स्वर में वह बोली—"ओह ! तुम – तुम तो स्त्री हो !"

पर तव हारिति स्त्री नहीं रही थी। वहाँ जो पड़ा हुआ था, वह था केवल किसी स्वर्गीय व्यक्ति का परित्यक्त शरीर !

और हारिति के ऊपर पड़ा हुआ वह चीनी अजगर मानों उसके मुख पर व्यक्त उस तिरस्कार को प्रतिविम्वित करके हँसे जा रहा था।

---

दोपहर में उस घर के सूने आँगन में पैर रखते ही मुझे ऐसा जान पड़ा, मानों उसपर किसी शाप की छाया मँडरा रही हो, उसके वातावरण मे कुछ ऐसा अकथ्य, अस्पृश्य, किन्तु फिर भी बोझिल और प्रकम्पमय और घना-सा फैल रहा था ..

मेरी आहट सुनते ही मालती बाहर निकली। मुझे देखकर, पहचानकर उसकी मुरझाई हुई मुख-मुद्रा तनिक-से मीठे विस्मय से जागी-सी और फिर पूर्ववत् हो गई। उसने कहा—"आ जाओ।" और बिना उत्तर की प्रतीक्षा किये भीतर की ओर चली। मैं भी उसके पीछे हो लिया।

भीतर पहुँचकर मैंने पूछा—"वे यहाँ नहीं है ?"

"अभी आये नहीं, दफ्तर में हैं। थोड़ी देर मे आ जाएँगे। कोई डेढ़-दो बजे आया करते है।"

"कब के गए हुए है ?"

"सबेरे उठते ही चले जाते हैं—"

मै 'हूँ' कहकर पूछने को हुआ "और तुम इतनी देर क्या करती हो ?" पर फिर सोचा, आते ही एकाएक यह प्रश्न ठीक नही है। मै कमरे के चारो ओर देखने लगा।

मालती एक पंखा उठा लाई, और मुझे हवा करने लगी। मैंने आपत्ति करते हुए कहा- "नही, मुझे नही चाहिए।" पर वह

नहीं मानी, बोली—"वाह ! चाहिए कैसे नहीं ? इतनी धूप में तो आए हो। यहाँ तो—"

मैंने कहा—"अच्छा लाओ मुझे दे दो।"

वह शायद 'ना' करने को थी ; पर तभी दूसरे कमरे से शिशु के रोने की आवाज़ सुनकर उसने चुपचाप पंखा मुझे दे दिया और घुटनों पर हाथ टेककर एक थकी हुई 'हुँह' करके उठी और भीतर चली गई।

मै उसके जाते हुए दुबले शरीर को देखकर सोचता रहा—यह क्या है . यह कैसी छाया-सी इस घर पर छाई हुई है ..

मालती मेरी दूर के रिश्ते की बहिन है, किन्तु उसे सखी कहना ही उचित है, क्योंकि हमारा परस्पर सम्बन्ध सख्य का ही रहा है। हम बचपन से इकट्ठे खेले है, इकट्ठे लड़े और पिटे हैं, और हमारी पढ़ाई भी बहुत-सी इकट्ठे ही हुई थी। और हमारे व्यवहार मे सदा सख्य की स्वेच्छा और स्वच्छन्दता रही है, वह कभी भ्रातृत्व के, या बड़े-छोटेपन के बन्धनो में नहीं घिरा।

मै आज कोई चार वर्ष बाद उसे देखने आया हूँ। जब मैंने उसे इससे पूर्व देखा था, तब वह लड़की ही थी ; अब वह विवाहिता है, एक बच्चे की माँ भी है। इससे कोई परिवर्त्तन उसमें आया होगा और यदि आया होगा तो क्या, यह मैंने अभी तक सोचा नहीं था ; किन्तु अब उसकी पीठ की ओर देखता हुआ मै सोच रहा था, यह कैसी छाया इस घर पर छाई हुई है ..और विशेषतया मालती पर ..

मालती बच्चे को लेकर लौट आई और फिर मुझसे कुछ दूर नीचे बिछी हुई दरी पर बैठ गई। मैंने अपनी कुर्सी घुमाकर कुछ उसकी ओर उन्मुख होकर पूछा, "इसका नाम क्या है?"

मालती ने बच्चे की ओर देखते हुए उत्तर दिया—"नाम तो कोई निश्चित नहीं किया, वैसे टिटी कहते है।"

मैंने उसे बुलाया—"टिटी! टिटी! आजा!" पर वह अपनी बड़ी-बड़ी आँखों से मेरी ओर देखता हुआ अपनी माँ से चिपट गया, और रुआँसा-सा होकर कहने लगा—"उहुँ-उहुँ-उहुँ-ऊँ .."

मालती ने फिर उसकी ओर एक नज़र देखा, और फिर बाहर आँगन की ओर देखने लगी।

काफी देर मौन रहा। थोड़ी देर तक तो वह मौन आकस्मिक ही था, जिसमें मै प्रतीक्षा मे था कि मालती कुछ पूछे; किन्तु उसके बाद एकाएक मुझे ध्यान हुआ, मालती ने कोई बात ही नही की—यह भी नही पूछा कि मै कैसा हूँ, कैसे आया हूँ. चुप बैठी है, क्या विवाह के दो वर्ष में ही वे बीते दिन भूल गई? या अब मुझे दूर—इस विशेष अन्तर पर—रखना चाहती है? क्योंकि वह निर्बाध स्वच्छन्दता अब तो नही हो सकती...पर फिर भी, ऐसा मौन, जैसा अजनबी से भी नही होना चाहिए...

मैंने कुछ खिन्न-सा होकर, दूसरी ओर देखते हुए कहा—"जान पड़ता है, तुम्हे मेरे आने से विशेष प्रसन्नता नहीं हुई।"

उसने एकाएक चौंककर कहा—"हूँ?"

यह 'हूँ' प्रश्नसूचक था; किन्तु इसलिए नही कि मालती ने

मेरी बात सुनी नहीं थी, केवल विस्मय के कारण। इसलिए मैंने अपनी बात दुहराई नहीं, चुप बैठ रहा। मालती कुछ बोली ही नहीं, तब थोड़ी देर बाद मैंने उसकी ओर देखा। वह एकटक मेरी ओर देख रही थी; किन्तु मेरे उधर उन्मुख होते ही उसने आँखें नीची कर लीं। फिर भी मैंने देखा—उन आँखों मे कुछ विचित्र-सा भाव था; मानो मालती के भीतर कहीं कुछ चेष्टा कर रहा हो, किसी बीती हुई बात को याद करने की, किसी बिखरे हुए वायुमण्डल को पुनः जगाकर गतिमान करने की, किसी टूटे हुए व्यवहार-तन्तु को पुनरुज्जीवित करने की, और चेष्टा में सफल न हो रहा हो . वैसे जैसे बहुत देर से प्रयोग मे न लाए हुए अंग को कोई व्यक्ति एकाएक उठाने लगे और पाए कि वह उठता ही नहीं है, चिर-विस्मृति मे मानों मर गया है, उतने क्षीण बल से (यद्यपि वह सारा प्राप्य बल है) उठ नहीं सकता...मुझे ऐसा जान पड़ा, मानो किसी जीवित प्राणी के गले में किसी मृत जन्तु का तौक डाल दिया गया हो, वह उसे उतारकर फेंकना चाहे, पर उतार न पाए ..

तभी किसी ने किवाड़ खटखटाए। मैंने मालती की ओर देखा; पर वह हिली नहीं। जब किवाड़ दूसरी बार खटखटाए गये, तब वह शिशु को अलग करके उठी और किवाड़ खोलने गई।

वे, यानी मालती के पति आए। मैंने उन्हे पहली ही बार देखा था, यद्यपि फोटो से उन्हें पहचानता था। परिचय हुआ।

मालती खाना तैयार करने आँगन मे चली गई, और हम दोनो भीतर बैठकर बातचीत करने लगे। उनकी नौकरी के बारे मे, उनके जीवन के बारे मे, उस स्थान के बारे में, आबोहवा के बारे में और ऐसे अन्य विषयो के बारे मे जो पहले परिचय पर उठा करते है, एक तरह का स्वरक्षात्मक कवच बनकर...

मालती के पति का नाम है महेश्वर। वे एक पहाड़ी गाँव में सरकारी डिस्पेंसरी के डाक्टर है। उसी हैसियत से इन क्वार्टर्स में रहते हैं। प्रातःकाल सात बजे डिस्पेंसरी चले जाते हैं और डेढ़ या दो बजे लौटते है। उसके बाद दोपहर भर छुट्टी रहती है, केवल शाम को एक-दो घण्टे फिर चक्कर लगाने के लिए जाते हैं, डिस्पेंसरी के साथ के छोटे-से अस्पताल मे पड़े हुए रोगियों को देखने और अन्य ज़रूरी हिदायतें करने..उनका जीवन भी बिल्कुल एक निर्दिष्ट ढर्रे पर चलता है। नित्य वही काम, उसी प्रकार के मरीज़, वही हिदायतें, वही नुस्खे, वही दवाइयाँ...वे स्वयं उकताए हुए हैं, और इसलिए और साथ ही इस भयंकर गर्मी के कारण वे अपने फुरसत के समय मे भी सुस्त ही रहते हैं...

मालती हम दोनों के लिए खाना ले आई। मैने पूछा—"तुम नही खाओगी ? या खा चुकी ?"

महेश्वर बोले, कुछ हँसकर—"वह पीछे खाया करती हैं .."

पति ढाई बजे खाना खाने आते हैं; इसलिए पत्नी तीन बजे तक भूखी बैठी रहेगी !

महेश्वर खाना आरम्भ करते हुए मेरी ओर देखकर बोले—

"आपको तो खाने का मज़ा क्या ही आएगा, ऐसे वेवक्त खा रहे है ?"

मैंने उत्तर दिया—"वाह ! देर से खाने पर तो और भी अच्छा लगता है—भूख वढ़ी हुई होती है ! पर शायद मालती वहिन को कष्ट होगा—"

मालती टोककर वोली—"ऊँहु, मेरे लिए तो यह नई वात नही है—रोज़ ही ऐसा होता है .."

मालती वच्चे को गोद मे लिए हुए थी। वच्चा रो रहा था; पर उसकी ओर कोई भी ध्यान नही दे रहा था।

मैंने कहा—"यह रोता क्यों है ?"

मालती वोली "हो ही गया है चिड़चिड़ा-सा, हमेशा ही ऐसा रहता है !" फिर वच्चे को डाँटकर कहा—"चुप कर !" जिससे वह और भी रोने लगा। मालती ने भूमि पर विठा दिया और वोली—"अच्छा ले, रो ले !" और रोटी लेने आँगन की ओर चली गई।

जव हमने भोजन समाप्त किया, तव तीन वजने वाले थे। महेश्वर ने वताया कि उन्हे आज जल्दी अस्पताल जाना है, वहाँ एक-दो चिन्ताजनक केस आए हुए है, जिन का आपरेशन करना पड़ेगा—दो की शायद टाँगे काटनी पड़े, Gangrene हो गया है . थोड़ी ही देर मे वे चले गए। मालती किवाड़ वन्द कर आई और मेरे पास वैठने ही लगी थी कि मैंने कहा—"अव खाना तो खालो, मै उतनी देर टिटी से खेलता हूँ।"

वह बोली—"खालूँगी, मेरे खाने की कौन बात है," किन्तु चली गई। मैं टिटी को हाथ मे लेकर झुलाने लगा, जिससे वह कुछ देर के लिए शान्त हो गया।

दूर—शायद अस्पताल में ही, तीन खड़के। एकाएक मै चौंका। मैंने सुना, मालती वहीं आँगन में बैठी, अपने-आप ही, एक लम्बी-सी, थकी हुई साँस के साथ कह रही है—"तीन बज गए..." मानों बड़ी तपस्या के बाद कोई कार्य सम्पन्न हो गया हो ..

थोड़ी ही देर मे मालती फिर आ गई। मैंने पूछा—"तुम्हारे लिए कुछ बचा भी था? सब कुछ तो—"

"बहुत था—"

"हाँ, बहुत था! भाजी तो सारी मैं ही खा गया था, वहाँ बचा कुछ होगा नहीं, यों ही रोब तो न जमाओ कि बहुत था!" मैंने हँसकर कहा।

मालती मानों किसी और विषय की बात कहती हुई, बोली—"यहाँ सब्ज़ी-बब्ज़ी तो कुछ होती नहीं, कोई आता-जाता है, तो नीचे से मँगा लेते हैं। मुझे आए पन्द्रह दिन हुए है, जो सब्ज़ी साथ लाए थे, वही अभी बर्ती जा रही है..."

मैंने पूछा, "नौकर कोई नही है?"

"कोई ठीक मिला नहीं, शायद दो-एक दिन में हो जाय।"

"बर्तन भी तुम्हीं माँजती हो?"

"और कौन ?" कहकर मालती क्षण-भर आँगन में जाकर लौट आई।

मैंने पूछा, "कहाँ गई थीं ?"

" आज पानी ही नहीं है, वर्तन कैसे मँजेंगे !"

"क्यों, पानी को क्या हुआ ?"

"रोज़ ही होता है—कभी वक्त पर तो आता नहीं। आज शाम को सात बजे आएगा, तब वर्तन मँजेंगे।"

"चलो तुम्हे सात बजे तक छुट्टी तो हुई",– कहते हुए मैं मन ही मन सोचने लगा, 'अब इसे रात के ग्यारह बजे तक काम करना पड़ेगा, छुट्टी क्या खाक हुई !'

यही उसने कहा। मेरे पास कोई उत्तर नहीं था ; पर मेरी सहायता टिटी ने की, एकाएक फिर रोने लगा और मालती के पास जाने की चेष्टा करने लगा। मैंने उसे दे दिया।

थोड़ी देर फिर मौन रहा। मैंने जेब से अपनी नोटबुक निकाली, और पिछले दिनों के लिखे हुए नोट देखने लगा। तब मालती को याद आया कि उसने मेरे आने का कारण तो पूछा नहीं, और बोली, "यहाँ आए कैसे ?"

मैंने कहा ही तो—"अच्छा, अब याद आया ? तुमसे मिलने आया था, और क्या करने ?"

"तो दो-एक दिन रहोगे न ?"

"नहीं, कल चला जाऊँगा, जरूरी जाना है।"

मालती कुछ नहीं बोली, कुछ खिन्न-सी हो गई। मैं फिर नोटबुक की तरफ देखने लगा।

थोड़ी देर बाद मुझे भी ध्यान हुआ, मैं आया तो हूँ मालती से मिलने, किन्तु यहाँ वह बात करने को बैठी है और मैं पढ़ रहा हूँ! पर बात भी क्या की जाय? मुझे ऐसा लग रहा था कि इस घर पर जो छाया घिरी हुई है, वह अज्ञात रहकर भी मानों मुझे भी वश कर रही है, मैं भी वैसा ही नीरस निर्जीव-सा हो रहा हूँ, जैसे—हाँ, जैसे यह घर, जैसे मालती ..

मैंने पूछा—"तुम कुछ पढ़ती-लिखती नहीं?" मैं चारो ओर देखने लगा कि कहीं किताबें दीख पड़ें।

"यहाँ!" कहकर मालती थोड़ा-सा हँसदी। वह हँसी कह रही थी—यहाँ पढ़ने को है क्या?

मैंने कहा—"अच्छा, मैं वापस जाकर जरूर कुछ पुस्तकें भेजूँगा..." और वार्तालाप फिर समाप्त हो गया ..

थोड़ी देर बाद मालती ने फिर पूछा, "आये कैसे हो, लारी में?"

"पैदल।"

"इतनी दूर? बड़ी हिम्मत की!"

"आख़िर तुमसे मिलने आया हूँ।"

"ऐसे ही आए हो?"

"नहीं, कुली पीछे आ रहा है, सामान लेकर। मैंने सोचा—बिस्तरा ले ही चलूँ।"

"अच्छा किया, यहाँ तो वस..." कहकर मालती चुप रह गई। फिर वोली—"तव तुम थके होगे, लेट जाओ।"

"नही, विल्कुल नहीं थका।"

"रहने भी दो, थके नही हैं! भला थके हैं?"

"और तुम क्या करोगी?"

"मै वर्तन माँज रखती हूँ, पानी आएगा तो धुल जायँगे!"

मैने कहा, "वाह!" क्योंकि और कोई बात मुझे सूझी नही ..

थोड़ी देर मे मालती उठी और चली गई, टिटी को साथ लेकर। तव मैं भी लेट गया और छत की ओर देखने लगा, और सोचने लगा. मेरे विचारो के साथ आँगन से आती हुई वर्तनो के घिसने की खन-खन ध्वनि मिलकर एक विचित्र एकस्वरता उत्पन्न करने लगी, जिसके कारण मेरे अंग धीरे-धीरे ढीले पड़ने लगे, मैं ऊँघने लगा...

एकाएक वह एकस्वरता टूट गई—मौन हो गया। इससे मेरी तन्द्रा भी टूटी, मै उस मौन में सुनने लगा—

चार खड़क रहे थे, और इसी का पहला घण्टा सुनकर मालती रुक गई थी...

वही तीन वजेवाली वात मैने फिर देखी, अव की वार और भी उग्र रूप मे। मैंने सुना, मालती एक विल्कुल अनैच्छिक, अनुभूतिहीन, नीरस, यन्त्रवत्—वह भी थके हुए यन्त्र की भाँति—स्वर में कह रही है—"चार वज गए .." मानो इस

अनैच्छिक समय गिनने-गिनने मे ही उसका मशीन-तुल्य जीवन बीतता हो, वैसे ही, जैसे मोटर का स्पीडॉमीटर यंत्रवत् फासला नापता जाता है, और यन्त्रवत् विश्रान्त-स्वर मे कहता है (किससे !) कि मैंने अपने अमित शून्यपथ का इतना अंश तय कर लिया ..

न-जाने कब, कैसे मुझे नींद आ गई ..

  

तब छः कभी के बज चुके थे, जब किसी के आने की आहट से मेरी नींद खुली, और मैंने देखा कि महेश्वर लौट आये हैं, और उनके साथ ही बिस्तर लिए हुए मेरा कुली। मै मुँह धोने को पानी माँगने ही को था कि मुझे याद आया, पानी नही होगा। मैंने हाथों से मुँह पोछते-पोछते महेश्वर से पूछा—"आपने बड़ी देर की ?"

उन्होने किञ्चित् ग्लानि-भरे स्वर मे कहा—"हॉ, आज वह Gangrene का आपरेशन करना ही पड़ा। एक कर आया हूँ, दूसरे को एम्बुलेन्स में बड़े अस्पताल भिजवा दिया है।"

मैंने पूछा—"Gangrene कैसे हो गया ?"

"एक कॉटा चुभा था, उसी से हो गया। बड़े लापरवाह लोग होते है यहाँ के.. ..."

मैने पूछा—"यहाँ आपको केस अच्छे मिल जाते है ? आय के लिहाज़ से नहीं, डॉक्टरी के अभ्यास के लिए ?"

बोले—"हाँ, मिल ही जाते हैं। यहाँ Gangrene, हर दूसरे-चौथे दिन एक केस आ जाता है। नीचे बड़े अस्पतालों से भी .."

मालती आँगन से ही सुन रही थी, अब आ गई, बोली—"हाँ, केस बनाते देर क्या लगती है? काँटा चुभा था, उसपर टाँग काटनी पड़े, यह भी कोई डॉक्टरी है? हर दूसरे दिन किसी की टाँग, किसी की बाँह काट आते हैं, इसी का नाम है अच्छा अभ्यास!"

महेश्वर हँसे। बोले—"न काटे तो उसकी जान गवाएँ?"

"हाँ! पहले तो दुनिया मे काँटे ही नहीं होते होंगे? आज तक तो सुना नहीं था कि काँटों के चुभने से मर जाते हों।"

महेश्वर ने उत्तर नहीं दिया, मुस्करा दिए। मालती मेरी ओर देखकर बोली—"ऐसे ही होते हैं डॉक्टर! सरकारी अस्पताल है न, क्या परवाह है। मैं तो रोज़ ही ऐसी बातें सुनती हूँ। अब कोई मर-मुर जाय तो खयाल ही नहीं होता। पहले तो रात-रात भर नींद नहीं आया करती थी!"

तभी आँगन मे खुले हुए नल ने कहा—टिप, टिप, टिप, टिप, टटटिप .. ..

मालती ने कहा—"पानी!" और उठकर चली गई। 'खन-खन' शब्द से हमने जाना, बर्तन धोए जाने लगे है।

टिटी महेश्वर की टाँगो के सहारे खड़ा मेरी ओर देख रहा था। अब एकाएक उन्हें छोड़कर मालती की ओर खिसकता हुआ

चला। महेश्वर ने कहा—"उधर मत जा!" और उसे गोद में उठा लिया। वह मचलने और चिल्ला-चिल्लाकर रोने लगा।

महेश्वर बोले—"अब रो-धोकर सो जायगा, तभी घर में चैन पड़ेगी!"

मैंने पूछा—"आप लोग भीतर ही सोते है? गर्मी तो बहुत होती है?"

"होने को तो मच्छर भी बहुत होते है; पर ये लोहे के पलंग उठाकर बाहर कौन ले जाए! अब की नीचे जाएँगे, तो चारपाइयाँ ले आएँगे।" फिर कुछ रुककर बोले—"आज तो बाहर ही सोएँगे। आप के आने का इतना लाभ ही होगा!"

टिटी अभी तक रोता ही जा रहा था। महेश्वर ने उसे एक पलंग पर बिठा दिया, और पलंग बाहर खीचने लगे। मैंने कहा, "मै मदद करता हूँ", और दूसरी ओर से पलंग उठाकर बाहर निकलवा दिए।

अब हम तीनो—महेश्वर, टिटी और मै, दो पलंगो पर बैठ गए और वार्त्तालाप के लिए उपयुक्त विषय न पाकर उस कमी को छिपाने के लिए टिटी से खेलने लगे। बाहर आकर वह कुछ चुप हो गया था; किन्तु बीच-बीच मे जैसे एकाएक कोई भूला हुआ कर्तव्य याद करके रो उठता था और फिर एकदम चुप हो जाता था...और तब कभी-कभी हम हँस पड़ते थे, या महेश्वर उसके बारे में कुछ बात कह देते थे.

मालती बर्तन धो चुकी थी। जब वह उन्हे लेकर आँगन के

एक ओर रसोई के छप्पर की ओर चली, तब महेश्वर ने कहा—"थोड़े से आम लाया हूँ, वे भी धो लेना।"

"कहाँ है ?"

"अंगीठी पर रखे है—कागज़ मे लिपटे हुए।"

मालती ने भीतर जाकर आम उठाए और अपने आँचल में डाल लिए। जिस कागज़ में वे लिपटे हुए थे, वह किसी पुराने अख़बार का टुकड़ा था। मालती चलती-चलती सन्ध्या के उस क्षीण प्रकाश में उसी को पढ़ती जा रही थी......वह नल के पास जाकर खड़ी उसे पढ़ती रही, जब दोनो ओर पढ़ चुकी, तब एक लम्बी साँस लेकर उसे फेंककर आम धोने लगी।

मुझे एकाएक याद आया...बहुत दिनो की बात थी—जब हम अभी स्कूल मे भरती हुए ही थे। जब हमारा सबसे बड़ा सुख, सबसे बड़ी विजय थी, हाज़िरी हो चुकने के बाद चोरी से क्लास से निकल भागना और स्कूल से कुछ दूर पर आम के बगीचे में पेड़ो पर चढ़कर कच्ची आमियाँ तोड़-तोड़कर खाना। मुझे याद आया—कभी जब मै भाग आता था और मालती नही आ पाती थी, तब मै भी खिन्नमन लौट जाया करता था ..

मालती कुछ नही पढ़ती थी, उसके माता-पिता तंग थे। एक दिन उसके पिता ने उसे एक पुस्तक लाकर दी, और कहा कि इसके बीस पेज रोज़ पढ़ा करो। हफ्ते भर बाद मै देखूँ कि इसे समाप्त कर चुकी हो। नही तो मार-मारकर चमड़ी उधेड़ दूँगा। मालती ने चुपचाप किताब ले ली; पर क्या उसने पढ़ी ? वह

नित्य ही उसके दस पन्ने, वीस पेज, फाड़कर फेंक देती, अपने खेल में किसी भाँति फर्क न पड़ने देती। जब आठवें दिन उसके पिता ने पूछा, "किताव समाप्त कर ली ?" तो उत्तर दिया—'हाँ, कर ली।" पिता ने कहा, "लाओ, मैं प्रश्न पूछूँगा।"—तो चुप खड़ी रही। पिता ने फिर कहा, तो उद्धत स्वर में वोली—"किताब मैंने फाड़कर फेंक दी है। मै नहीं पढ़ूँगी!"

उसके बाद वह वहुत पिटी, पर वह अलग बात है...इस समय मैं यही सोच रहा था कि वही उद्धत और चञ्चल मालती आज कितनी सीधी हो गई है, कितनी शान्त, और एक अखबार के टुकड़े को तरसती है. यह क्या है, यह—

तभी महेश्वर ने पूछा—"रोटी कब बनेगी ?"

"वस, अभी बनाती हूँ।"

पर, अब की वार जब मालती रसोई की ओर चली, तब टिटी की कर्तव्यभावना वहुत विस्तीर्ण हो गई। वह मालती की ओर हाथ वढ़ाकर रोने लगा और नहीं माना, नही माना। मालती उसे भी गोद मे लेकर चली गई। रसोई मे बैठकर एक हाथ से उसे थपकने और दूसरे से कई एक छोटे-छोटे डिब्बे उठाकर अपने सामने रखने लगी.

और हम दोनो चुपचाप रात्रि की, और भोजन की, और एक दूसरे के कुछ कहने की, और न जाने किस-किस न्यूनता की पूर्त्ति की, प्रतीक्षा करने लगे।

  

हम भोजन कर चुके थे, और विस्तरों पर लेट गये थे। टिटी सो गया था, मालती उसे अपने पलंग के एक ओर मोमजामा विछाकर उसपर लिटा गई थी। वह सो तो गया था; पर नींद में कभी-कभी चौंक उठता था। एक वार तो उठकर वैठ भी गया था; पर तुरन्त ही लेट गया।

मैंने महेश्वर से पूछा—"आप तो थके होंगे, सो जाइए।"

वे वोले—"थके तो आप अधिक होंगे—अठारह मील पैदल चल कर आए है।" किन्तु उनके स्वर ने मानो जोड़ दिया—"थका तो मै भी हूँ।"

मै चुप हो रहा। थोड़ी ही देर में किसी अपर संज्ञा ने मुझे वताया, वे ऊँघ रहे है।

तव लगभग साढ़े दस वजे थे। मालती भोजन कर रही थी।

मैं थोड़ी देर मालती की ओर देखता रहा, वह किसी विचार मे (यद्यपि वहुत गहरे विचार मे नहीं) लीन हुई धीरे-धीरे खाना खा रही थी। फिर मै इधर-उधर खिसककर, पलंग पर आराम से होकर, आकाश की ओर देखने लगा।

पूर्णिमा थी। आकाश अनभ्र था।

मैने देखा—उस सरकारी क्वार्टर की दिन में अत्यन्त शुष्क और नीरस लगनेवाली, स्लेट की छत की स्लेटें भी चाँदनी मे चमक रही है, अत्यन्त शीतलता और स्निग्धता से छलक रही है, मानों चन्द्रिका उनपर से वहती हुई आ रही हो, झर रही हो...

मैंने देखा—पवन में चीड़ के वृक्ष—गर्मी से सूखकर मटमैले हुए चीड़ के वृक्ष—धीरे-धीरे गा रहे है—कोई राग जो कोमल है, किन्तु करुण नहीं ; अशान्तिमय है, किन्तु उद्वेगमय नहीं ..

मैंने देखा—प्रकाश से धुँधले नील आकाश के पट पर जो चमगादड़ नीरव उड़ान से चक्कर काट रहे है, वे भी सुन्दर दीखते हैं ..

मैंने देखा—दिन भर की तपन, अशान्ति, थकान, दाह, पहाड़ों में से भाप की नाईं उठकर वातावरण मे खोए जा रहे हैं, और ऊपर से एक कोमल, शीतल, सम्मोहन, आह्लाद-सा बरस रहा है, जिसे ग्रहण करने के लिए पर्वत-शिशुओं ने अपनी चीड़-वृक्ष रूपी भुजाएँ आकाश की ओर बढ़ा रखी हैं ..

पर यह सब मैंने ही देखा, अकेले मैंने...महेश्वर ऊँघ रहे थे, और मालती उस समय भोजन से निवृत्त होकर, दही जमाने के लिए मिट्टी का बर्त्तन गर्म पानी से धो रही थी और कह रही थी, "बस, अभी छुट्टी हुई जाती है।" और मेरे कहने पर कि "ग्यारह बजनेवाले हैं," धीरे से सिर हिलाकर जता रही थी कि रोज ही इतने बज जाते हैं . मालती ने वह सब कुछ नहीं देखा। मालती का जीवन अपनी रोज़ की नियत गति से बहा जा रहा था और एक चन्द्रमा की चन्द्रिका के लिए, एक संसार के सौन्दर्य के लिए, रुकने को तैयार नही था. .

चाँदनी मे शिशु कैसा लगता है, इस अलस जिज्ञासा से मैंने टिटी की ओर देखा। और वह एकाएक मानो किसी शैशवोचित

वासता से उठा और खिसककर पलंग से नीचे गिर पड़ा; और चिल्ला-चिल्लाकर रोने लगा। महेश्वर ने चौंककर कहा—"क्या हुआ ?" मैं झपटकर उसे उठाने दौड़ा, मालती रसोई से बाहर निकल आई, मैंने उस 'खट !' शब्द को याद करके, धीरे से करुणा-भरे स्वर में कहा—"चोट बहुत लग गई बिचारे के... !"

यह सब मानों एक ही क्षण में, एक ही क्रिया की गति में हो गया।

मालती ने रोते हुए शिशु को मुझसे लेने के लिए हाथ बढ़ाते हुए कहा—"इसके चोटें लगती ही रहती हैं, रोज़ ही गिर पड़ता है।"

एक छोटे क्षण-भर के लिए, मै स्तब्ध हो गया। फिर एकाएक मेरे मन ने, मेरे समूचे अस्तित्व ने, विद्रोह के स्वर में कहा—कहा मेरे मन के भीतर ही, बाहर एक शब्द भी नहीं निकला !—"माँ, युवती माँ ! यह तुम्हारे हृदय को क्या हो गया है, जो तुम अपने एकमात्र बच्चे के गिरने पर ऐसी बात कह सकती हो...और यह अभी, जब तुम्हारा सारा जीवन तुम्हारे आगे है !"

और, तब एकाएक मैंने जाना कि वह भावना मिथ्या नहीं है। मैंने देखा कि सचमुच उस कुटुम्ब में कोई गहरी, भयङ्कर छाया घर कर गई है, उनके जीवन के इस पहले ही यौवन मे घुन की तरह लग गई है, उसका इतना अभिन्न अङ्ग हो गई है

कि वे उसे पहचानते ही नहीं, उसी की परिधि में घिरे हुए चले जा रहे हैं। इतना ही नहीं, मैंने उस छाया को देख भी लिया।

इतनी देर में, पूर्ववत् शान्ति हो गई थी। महेश्वर फिर लेट कर ऊँघ रहे थे। टिटी मालती के लेटे हुए शरीर से चिपटकर चुप हो गया था, यद्यपि कभी एक-आध सिसकी उसके छोटे-से शरीर को हिला देती थी। मैं भी अनुभव करने लगा था कि बिस्तर अच्छा-सा लग रहा है। मालती चुपचाप ऊपर आकाश में देख रही थी; किन्तु क्या चंद्रिका को? या तारों को? ..

तभी ग्यारह का घंटा बजा। मैंने अपनी भारी हो रही पलकें उठाकर अकस्मात् किसी अस्पष्ट प्रतीक्षा से मालती की ओर देखा। ग्यारह के पहले घंटे की खड़कन के साथ ही मालती की छाती एकाएक फफोले की भाँति उठी और धीरे-धीरे बैठने लगी और घण्टाध्वनि के कम्पन के साथ ही मूक हो जानेवाली आवाज़ में उसने कहा—"ग्यारह बज गए!..."

---

वे दोनों उस टीलेकी चोटीपर खड़े थे। चारों ओर काले-काले बादल घिरे हुए थे, धारासार वर्षा हो रही थी, टीलेके नीचे घहराता हुआ ह्वांग-हो नदी का प्रवाह था, और जहाँ तक दृष्टि जाती थी, पानी-ही-पानी नज़र आता था।

वे दोनो वर्षाकी तनिक भी परवाह न करते हुए टीलेके शिखर पर खड़े थे।

वह चीनी प्रजातन्त्र सेना की वर्दी पहने हुए था, और भीगता हुआ सावधान मुद्रामें खड़ा था।

स्त्रीने एक बड़ी-सी ख़ाकी बरसातीमे अपना शरीर लपेट रखा था। उसके वस्त्राभूषण कुछ भी नही दीख पड़ते थे। उसने वेदना-भरे स्वरमें कहा—"मार्टिन, तुम्हे भी अपना घर डुबा देना होगा। मेड़ काट देना, नदी स्वयं भर आएगी।"

मार्टिन कुछ देर चुप रहा। फिर बोला—"क्रिस, क्या इसके अतिरिक्त कोई उपाय नहीं है?"

स्त्रीने चौंककर कहा—"मार्टिन, यह क्या? सेनापतिकी जो आज्ञा है, उसका उल्लंघन करोगे?"

"उल्लंघन नही। लेकिन अगर बिना शत्रुको आश्रय दिए ही घर बच जाय, तो क्यो न बचा लिया जाय?"

"औरोंके भी तो घर थे?"

"वे किसान थे। मैं राष्ट्रका सैनिक हूँ। शायद अपने घरकी शत्रुसे रक्षा कर सकूँ।"

"मार्टिन, तुम्हें क्या हो गया है? तुम अकेले क्या करोगे? हम सब यहाँ से चले जाएँगे। शत्रु के लिए इतना विशाल भवन छोड़ दोगे, तो हमारे बलिदान का क्या लाभ होगा? हमने अपने घर डुबा दिए हैं, केवल इसीलिए कि शत्रुको आश्रय न मिले। और तुम अपना घर रह जाने दोगे?"

"मेरा घर इतना विशाल है कि उसमें समूचा गाँव आकर रह सकता है।"

"इसीलिए तो उसे डुबाना अधिक आवश्यक है। मार्टिन, सम्पत्तिका इतना मोह!"

मार्टिनको ऐसा प्रतीत हुआ, मानो किसीने उसे थप्पड़ मार दिया हो। तनकर बोला—"क्रिस, यह मोह नहीं है।" फिर एका-एक पास आकर उसने स्त्री का हाथ पकड़ लिया। "क्रिस, अभी तुम्हें नहीं समझा सकूँगा कि क्या चाहता हूँ; किन्तु विश्वास रखो, मैं जो करना चाहता हूँ, उसीमें देश का भला है। तुम इतना विश्वास नहीं करती?" कहकर मार्टिन उसे अपनी ओर खींचने लगा।

स्त्रीने झटककर हाथ छुड़ा लिया, और अलग हटकर खड़ी हो गई। बोली—"तुम अपना कर्त्तव्य नहीं कर रहे, मैं तो यही समझ पाती हूँ। सैनिक हो, सेनापति की आज्ञाका उल्लंघन कर रहे हो। इससे अधिक क्या लाभ सोच रहे हो, कौन गुरुतर

कर्त्तव्य, मै नही जानती, न जानना ही चाहती हूँ।" वह घूमकर टीले से उतर चली।

मार्टिन क्षण-भर तक स्तब्ध रह गया। फिर उसने व्यथित स्वरमें पुकारा—"क्रिस्टाबेल! क्रिस्टाबेल!"

किन्तु क्रिस्टाबेल ने मुँह फेरकर देखा भी नही।

मार्टिनने एक लम्बी साँस ली, और फिर टीलेसे दूसरी ओर उतरने लगा। उतरकर वह जल्दी-जल्दी कदम रखता हुआ चला। कोई मील-भर जाकर वह एक बड़े भवनके पास पहुँच गया। उसने दरवाज़ेपर से ही आवाज़ दी—"कोई है?"

एक भृत्य आकर सामने खड़ा हो गया। मार्टिनने तीव्र दृष्टिसे उसकी ओर देखकर कहा—"तीन घोड़े ले आओ और पहननेको कपड़े। ज़ीन एक ही घोड़ेपर डालना।"

भृत्यने अत्यन्त विस्मयके स्वरमें कहा—"यहीं पर?"

"हाँ, यहीं! फौरन!"

भृत्य भवनके अन्दर गया और कपड़े ले आया। मार्टिनने कपड़े ले लिए, और बोला—"कपड़े मैं स्वयं पहन लूँगा; तुम घोड़े ले आओ!"

भृत्य चुपचाप चला गया। जब वह घोड़े लेकर आया, तब मार्टिन वस्त्र बदल चुका था और घुड़सवारीके उपयुक्त वेशमे खड़ा था। घोड़ोंके आते ही वह एक पर सवार हो गया और बोला—"मेरी बन्दूक ले आओ।"

भृत्य दौड़कर बन्दूक ले आया। फिर उसने आदर-भाव से पूछा—"कब लौटना होगा ?"

मार्टिनने घोड़े को एड़ लगाते हुए कहा—"तुमसे मतलब ?"

थोड़ी देरमे घुड़सवार, उसका घोड़ा और उसके अनुगामी दोनों घोड़े भी आँखोसे ओझल हो गए। भृत्य तब तक वहीं खड़ा उसे देखता रहा, विस्मयका भाव उसके मुख पर उसी भाँति बना रहा।

२

"तुमने सुना ? मार्टिन द्रोही है।"

"क्यो ? कैसे ? क्या हुआ ?"

वर्षा हो रही थी। एक छोटे-से मैदानमें बहुत से स्त्री-पुरुष एकत्र थे। प्रत्येकके पास एक-आध छोटी गठरी थी, जिसमे उन्होने अपनी ऐहिक सम्पत्ति बाँध रखी थी। किसी-किसी भाग्य-शालीके पास एक गधा भी था, जिसपर उसने कुछ सामान लाद रखा था। अनेक स्त्रियोको घेरे हुए, या उनकी गोदमे, छोटे-छोटे बच्चे भी थे। सब-के-सब सर्दीसे ठिठुर रहे थे; किन्तु कोई भी इसकी शिकायत नही कर रहा था। सबके मनमें एक ही भाव था कि अगर हमारे मनमें छिपी हुई पीड़ा और अशान्ति व्यक्त हो जायगी, तो फिर हमारा साहस टूट जायगा . उस मूक अभि-मानके कारण ही वे अब तक बचे हुए थे। उन्हे उस स्थानपर, उस दशामें, एक ही रात काटनी थी, क्योंकि प्रातःकाल ही उन्हें ले जानेके लिए दूसरे गॉवसे कुछ घोड़े आने वाले थे। फिर भी, वे

किसान थे, ग़रीब थे, अपनी दो हाथ भूमि और दो मुट्ठी अन्न को प्राणों से भी अधिक चाहते थे !

रातके दस बज चुके थे। कृषक-समूह, जो अब तक प्रतीक्षा-पूर्ण नेत्रों से मार्टिन के घर की ओर देख रहा था, अब यह समाचार पाकर सिहर उठा।

"क्यों ? कैसे ? क्या हुआ ?"

"तुमने सुना नहीं ? उसने कहा है कि मैं सेनापतिकी आज्ञा माननेको बाध्य नहीं हूँ। जो अच्छा समझूँगा, करूँगा।"

"तुम से किसने कहा ?"

"क्रिस्टाबेल उसे कहने गई थी, उसी से उसने यह बात कही है। उसके बाद ही वह घरसे तीन घोड़े लेकर कहीं चला गया है ?"

लोग अब तक थके हुए और उन्मन बैठे थे, अब मानो वेदनाकी तन्द्रासे जागे और पूछने लगे—"अब क्या होगा ?" अनेक मुखोंसे अनेक प्रकारकी आलोचनाएँ होने लगीं।

"होगा क्या ? द्रोही है तो कोर्ट-मार्शल होगा।"

"द्रोही नहीं, बल्कि कायर है। द्रोह करने के लिए भी हिम्मत चाहिए।"

"कायरको भी कोर्ट-मार्शलसे प्राणदण्ड मिलेगा।"

"अब तक हम उसे कितना अच्छा समझते थे !"

एक वृद्धने, जो अब तक चुपचाप तमाखू चबा रहा था,

